कृताईमूर्त्तिः सत्कुंकुमप्रतिमगंधतनुः सुघोषः ॥ ८ ॥ सद्भ्रू-
युगोऽतिमतिमान् खलु शास्त्रवेत्ता मानोपभोगसहितोऽपि
निगूढगुह्यः । सत्कुक्षिधर्मनिरतः सुललाटपट्टो धीरो भवेद-
सितकुंचितकेशपाशः ॥९॥ स्वतंत्रः सर्वकार्येषु स्वजनं प्रति
न क्षमी । भुज्यते विभवस्तस्य नित्यमार्थिजनैः परैः ॥ १० ॥
भारं तुलायां तुलयेत्सुरत्नैः श्रीकान्यकुब्जाधिपतिर्भवेत्सः ।
भद्रोद्भवः पुत्रकलत्रसौख्यो जीवेन्नृपालः शरदामशीतिः ॥ ११ ॥

भद्रयोगवाला पुरुष सिंहके समान मुख, हाथी समान गति, नितंब और छाती ऊंचे, दोनों बाहु लंबे और मोटे, उन्हींके तुल्य ऊंचा अर्थात् दोनों बाहु लंबे करके जितना हो उतनाही ऊंचा होवै । कामी, बारीक और कोमल रोमसमूहसे गंडस्थल ढका हो । विद्यावान्, कमलके गर्भसदृश लालिमा युक्त हाथ और पैर हों, सत्त्वगुणाधिक, योग जाननेवाला ॥ ७ ॥ शंख, तलवार, हाथी, गदा, पुष्प बाण, ध्वजा, चक्र, कमल, हलका चिह्न, हाथ पैरमें तथा यात्रा हाथियोंके मदजलसे गीली मूर्त्तिवाली है, शरीरमें उत्तम केसरकी गंध आवै, वाणीका सुंदर शब्द होवै ॥ ८ ॥ सुंदर भ्रूकुटी, अतिबुद्धिमान्, शास्त्रज्ञ, सन्मान और भागसे युक्त, गूढ गुह्यदेश, सजीली कुक्षि, धर्ममें तत्पर, सुंदर ललाट, धीर, कृष्ण और घुंघराले बाल ॥ ९ ॥ सब कामोंमें स्वतंत्र, अपने मनुष्योंमें क्षमारहित रहे, उसके ऐश्वर्यको सर्वदा याचकलोग भोगें ॥ १० ॥ रत्नोंके भारको तराजूसे तोले, कान्यकुब्ज-देशका राजा होवै, मंगल करनेवाला, पुत्र कलत्र सुखवान् होवै और वह राजा ८० वर्षपर्यंत जीता रहे ॥ ११ ॥

## अथ हंसयोगफलम् ।

रक्तश्चोन्नतनासिकः सुचरणे हंसे प्रसन्नेंद्रियो गौरः पीनकपोल-
रक्तकरजो हंसस्वनः श्लेष्मलः । शंखाब्जांकुशमत्स्यदाम-
युगकैः खट्वांगमालाघटैश्चंचत्पादकरस्थले मधुनिभे नेत्रे
सुवृत्तं शिरः ॥ १२ ॥ जलाशये प्रीतिरतीव कामी न याति
तृप्तिं वनितासु नूनम् । उच्चोऽङ्गुलैर्वै षडशीतितुल्यैरायुर्भवेत्

षण्णवतेः समानाम् ॥ १३ ॥ बाह्लीकदेशान्वरशूरसेनान् गांधर्वगंगायमुनांतरालान् । भुक्त्वा वनांते निधनं प्रयाति हंसोऽयमुक्तो मुनिभिः पुराणैः ॥ १४ ॥

हंसयोगवाला मनुष्य ताम्रवर्ण, ऊंची नाक, सुंदर कोमलचरण, प्रसन्न इंद्रिय गण, गोरा ऊंची गाल, हथेली रक्तवर्ण, हंसके समान स्वर, श्लेष्मप्रकृति, हाथ, पैर शंख, कमल, अंकुश मछली, रस्सी यूप, खट्वांग, माला, घडेके चिह्नसे शोभायमान रहे, नेत्र सहदके सदृश रंगके और शिर सुंदर वृत्ताकार होवै ॥ १२ ॥ जलाशयमें प्रीति, अतिकामी स्त्रियोंमें तृप्त न होवै, ८६ अंगुल ऊंचा शरीर होवै । आयु ९६ वर्षकी होवै ॥ १३ ॥ बाह्लीक देश, शूरसेन देश, गांधर्व देश और गंगा यमुनाके बीचके देशोंका राज्य भोगके वनमें मृत्युको प्राप्त होवै यह हंसयोगका फल प्राचीन मुनियोंने कहा है ॥ १४ ॥

अथ मालव्ययोगफलम् ।

अस्थूलोष्ठो न विषमवपुर्नैव रिक्तांगसंधिर्मध्ये क्षामः शशधररुचिर्हस्तिनीशः सुगंडः । सद्दीप्ताक्षः समसितरदो जानुदेशाप्तपाणिर्मालव्योऽयं विलसति नृपः सप्ततिर्वत्सराणाम् ॥ १५ ॥ वक्त्रं त्रयोदशमितांगुलमस्य दैर्घ्यं तिर्यग् दशांगुलमितं श्रवणांतरालम् । मालव्यसंज्ञनृपतिः स भुनक्ति नूनं लाटाँश्च मालवकसिंधुसुपारियात्रान् ॥ १६ ॥

मालव्ययोगवाला मनुष्य पतले ओंठ, सरल शरीरवाला, अंगोंकी संधियां भरी, कमर पतली, चंद्रमाके समान कांतिमान्, हस्तिनी स्त्रीका स्वामी, सुंदर गंडस्थल, देदीप्यमान नेत्र, सम एवं श्वेत दांत, हाथ घुटनोंतक लंबे होते हैं, ७० वर्षपर्यन्त राजत्वमें विराजता है ॥ १५ ॥ मुखकी लंबाई १३ अंगुल और तिर्छा १० अंगुल परिमित कानोंतक होती है, यह मालव्यसंज्ञक राजा लाटदेश मालवा, सिन्धु, पारियात्र देशोंको भोगता है ॥ १६ ॥

अथ शशकयोगफलम् ।

लघुद्विजास्यः सुभगः सकोपः शठोऽतिशूरो विजनप्रचारः । वनाद्रिदुर्गेषु नदीषु शस्तः प्रियातिथिर्नातिलघुः प्रसिद्धः ॥ १७ ॥

नानासेनानिचयनिरतो दंतुरश्चापि किंचिद्धातोर्वादे भवति कुशलश्चञ्चलं कोलनेत्रः । स्त्रीसंसक्तः परधनहरो मातृभक्तः सुजंघो मध्ये क्षामः सुललितमती रंध्रवेदी परेषाम् ॥ १८ ॥ पर्यंकशंखशरशस्त्रमृदंगमालावीणोपमाः खलु करे चरणे च रेखाः । वर्षाणि सप्ततिमितानि करोति राज्यं संज्ञः शशाख्य-नृपतिः कथितो मुनीन्द्रैः ॥१९॥ केन्द्रोपगा यद्यपि भूसुताद्या मार्तण्डशीतांशुयुता भवंति । कुर्वंति नोर्वीपतिमात्मपाके यच्छंति ते सत्फलमेव पुंसाम् ॥ २० ॥

शशक संज्ञकराजा छोटे दांत, छोटा मुख, सुभग, कोपसहित, धूर्त, अति शूरमा, वनमें फिरनेवाला, वन, पर्वत, किला और नदियोंमें प्रसन्न रहने-वाला, अतिथियोंको प्रियमाननेवाला हो । अतिह्रस्व शरीर न होवै, प्रसिद्ध होवै ॥ १७ ॥ अनेक प्रकारकी सेनासमूहमें रतरहे, किंचित् (दंतुर) बाहरकी ओर दांतवाला, धातुवादमें चतुर, चञ्चल शूकरकेसे नेत्रका, स्त्रीमें आसक्त, पराये धनका हरण करनेवाला, माताका भक्त, सुडौल जानुदेश, कटिभाग माडा, सुंदर ललित बुद्धि और दूसरोंका छिद्र जाननेवाला होवै ॥ १८ ॥ हाथ पैरोंमें पलंग, शंख, बाण, शस्त्र, मृदंग, माला, वीणा-सरीखे चिह्न होवैं, ७० वर्षपर्यन्त राज्य करता है यह शशसंज्ञक राजा मुनींद्रोंने कहा है ॥ १९ ॥ यदि सूर्य चंद्रमा सहित भौमादि ग्रह हों तो राजा नहीं करते, केवल स्वदशामें अन्यप्रकार शुभफल देते हैं ॥ २० ॥

**विद्वद्रम्ये खेटलीलाविलासे सम्यग्बोधे पुञ्जराजोदिते च ।**
**होरासारे शम्भुहोराप्रकाशेऽध्यायः पूर्णो वै महापूरुषाख्यः ॥ २१ ॥**

इति श्रीपुञ्जराजविरचिते शंभुहोराप्रकाशे पञ्चमहापुरुष-लक्षणाध्यायो विंशः ॥ २० ॥

विद्वद्रम्येत्यादिका अर्थ पूर्ववत् है ॥ २१ ॥

इति श्रीशम्भुहोराप्रकाशे माहीधरीभाषाटीकायां पञ्चमहापुरुषलक्षणाध्यायो विंशः ॥ २० ॥

श्रीवैक्रमेऽश्विरसनन्दकुसंमितेऽब्दे होराप्रकाशविवृतिर्नृगिरा व्यतानि । धर्माधिकारिपदधारिमहीधरेण श्रीकीर्तिशाह-नृपतेर्नगरे टिहर्य्याम् ॥ १ ॥ नानादायैरायुषो निर्णयोऽस्मिन् ग्रन्थेऽन्येभ्यो जातकेभ्यो विशेषात् । योगादिभ्यः खेटपाक-व्रजश्चागादि व्याख्योदाहृतिर्मूलमात्रात् ॥ २ ॥ यदत्र चापलं मे स्याच्छोधयंतु विपश्चितः । तथा लोकोपकाराय भूया-देष परिश्रमः ॥ ३ ॥

भाषाकारकी उक्ति है कि, श्रीविक्रमसंवत् १९६२ में धर्माधिकारिपद-युक्त महीधरने श्रीमान् कीर्तिशाहमहाराजकी राजधानी टिहरी नगरमें इस शंभुहोराप्रकाश ग्रन्थकी भाषाटीका बनाई ॥ १ ॥ इस ग्रन्थमें अनेक प्रकारकी दशाओंसे आयुका निर्णय एवं योगादियोंकरके ग्रहफलसमूह अन्य जातकोंकी अपेक्षा विशेषतासे हैं परंतु टीकाटिप्पणी कुछ नहीं थीं इसलिये इसकी भाषाव्याख्या उदाहरणसहित मूलमात्रसे कही है ॥ २ ॥ इसमें जो कुछ त्रुटि रहगई हो उसे विद्वान् लोग शुद्ध करें और यह मेरा परिश्रम लोकोपकारके लिये होवै ॥ ३ ॥ इति शुभम्.

समाप्तश्चायं ग्रन्थः ।

